सत्य है । विकार केवल नाममात्र है, व्यवहारके वास्ते है । जैसे तैजस विकारोंमें तेज (सुवर्णादि) है । पार्थिव विकारोंमें पृथिवी है । इसी प्रकार आत्मविकार प्रपञ्चमें आत्मा ही सत्य है इति ।

शंका । 'पाच्यांश्च सर्वान् परिणामयेद्यः' इत्यादि श्रुतिनिर्देशसे, 'योनिश्च' 'परिणामात्' इत्यादि सूत्रनिर्देशसे, 'परिणामस्तु स्यात्' इत्यादिक छान्दोग्य वाक्यकार ब्रह्मनन्दीके व्याख्यानसे, परिणामवाद वृद्धसम्मत प्रतीत होता है ।

समाधान । निष्पाद्य होनेसे प्रपञ्चको असत् नहीं कह सकते हैं । अत एव सत् भी नहीं कह सकते हैं । अन्यथा निष्पत्त्यनुकूल व्यापार अनर्थक होवेगा । अतः व्यवहारमात्र विकार सदसद् विलक्षण अनिर्वचनीय है । परिणाम विकार इत्यादिक श्रौतस्मार्त शब्द मिथ्या परिणाम विकारके अभिप्रायसे ही हैं । क्योंकि निष्कल निष्क्रिय ब्रह्मका एकदेशेन अथवा सर्वात्मना परिणाम नहीं बन सकता है । परिणाम माननेमें निष्कल निष्क्रिय श्रुतिका विरोध होगा। ब्रह्ममें विनाशित्वादिकी प्राप्ति होगी । अतः 'परिणामात्' इस सूत्रावयवका 'विवर्तनात्' यह अर्थ है । रज्जुसर्पवत् ब्रह्मका विवर्त ही जगत् इष्ट है । परिणामत्वेन लोकप्रसिद्ध घटादिकमें भी युक्त्यसहत्वेन अनिर्वचनीयत्वरूप विवर्तत्व ही है । क्योंकि मृत्तिकादिकसे भेदेन अभेदेन अथवा भेदाभेदेन घटादिका निर्वचन अशक्य है । अत एव 'मृत्तिका इत्येव सत्यम्' इत्यादिक श्रुति कारणमें ही सत्यत्वका अवधारण करके कार्यमें अर्थात् मिथ्यात्वको कहती है । अथवा ब्रह्मका परिणाम ही जगत् रहो तो भी लौकिक परिणामकी तरह निर्वचनको शक्य न होनेसे अनिर्वचनीयत्व ही सिद्ध होता है । इसीलिये संक्षेप शारीरककार कहते हैं—प्रतिष्ठितेऽस्मिन् परिणामवादे; स्वयं समायाति विवर्तवादः । अतः अद्वैतविषयक उपक्रम उपसंहारादि बलसे सर्व वेदान्त अत्यन्त अद्वैतके ही प्रतिपादक हैं । 'एकमेवाद्वितीयम्' इत्यादि वेदान्त साक्षात् अद्वैतको प्रतिपादन करते हैं । 'नेति नेति' इत्यादिक वेदान्त द्वैतके निषेधद्वारा अद्वैतको प्रतिपादन करते हैं । और 'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते' 'मयि सर्वं विलीयते' इत्यादिक वेदान्त ब्रह्ममें उपादानत्व बोधनद्वारा अद्वैतका प्रतिपादन करते हैं ।

शंका । सृष्टिश्रुतिसे, और 'द्वे वाव ब्रह्मणो रूपे' 'रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव' 'द्वा सुपर्णा' इत्यादिक भेदप्रतिपादक श्रुतिसे, अनेकरूप ब्रह्मको मानना उचित है ।

समाधान । उपक्रमादि करके निर्णीत निष्प्रपञ्च प्रत्यगभिन्न ब्रह्मविषयक तात्पर्य्यवाले महावाक्योंके मध्यमें स्थित सृष्टिप्रतिपादक अवान्तर वाक्यका प्रधानके अनुरोधसे मायामय सृष्टिमें ही तात्पर्य्य है । वास्तव सृष्टिमें तात्पर्य नहीं है । 'द्वे वाव' इत्यादिक भेदप्रपञ्चअध्यारोपके अन्तमें 'नेति नेति' इत्यादि सर्वाध्यारोपित प्रपञ्चका निषेधक शास्त्रप्रामाण्यसे निर्विशेष भेदशून्य ही ब्रह्मका स्वरूप है । निषेधप्रतियोगिसमर्पकत्वेन 'द्वे वाव' इत्यादि शास्त्र चरितार्थ है । भेदप्रपञ्चको प्रत्यक्षादि करके ज्ञात होनेसे भेदप्रतिपादक शास्त्र प्रमाण नहीं बन सकता है । किन्तु अधिगतका ज्ञापक

होनेसे अनुवादक है। लोकभ्रमसिद्धका अनुवाद है। 'प्रमाणसिद्धका ही अनुवाद होता है' ऐसा नियम नहीं है। भ्रान्तिसिद्ध स्वप्नादिका शब्दसे अनुवाद देखा गया है। अत उपादानोपादेयभावादि सर्व भेदप्रपञ्च भ्रममात्र है।

**शंका।** उपादानोपादेयभावको भ्रममात्र होनेसे ब्रह्ममें उपादानत्वकी सिद्धि नहीं बन सकती है। तथा च वेदान्तियोंका ब्रह्मनिष्ठ विवर्ततारूप जगदुपादानताविषयक व्यवहार भ्रममात्र हुवा। यही पूर्वपक्षीको इष्ट है। एवं च निर्विकारत्व श्रुति, सृष्टिसे प्रथम ही ब्रह्मको निर्विकार बोधन करती है। सृष्टि दशामें निर्विकारता बने नहीं। तथा च पूर्वपक्षका ही समर्थन सिद्ध हुवा।

**समाधान।** वाक्याभासजन्य भ्रममात्र ही ब्रह्मनिष्ठोपादानत्व है यह पूर्वपक्षका आशय है। स्वप्नकी तरह अर्थक्रियासमर्थ प्रपञ्चाधिष्ठानत्वरूप उपादानत्व वेदान्तसिद्धान्त सम्मत है। इतना भेद बन सकता है। और प्रलय श्रुतिसे ही उत्पत्तिसे प्रथम अविकारित्वकी सिद्धि होनेसे निर्विकारत्वश्रुतिका कालपरिच्छिन्नतातादृशनिर्विकारतामें तात्पर्य्य नहीं बन सकता है। किन्तु सर्वदा सर्वथा निर्विकारतामें ही तात्पर्य्य है। संसारदशामें भी विकार प्रत्यय भ्रान्त है यह वेदका सिद्धान्त है। निर्विकारता नाम विकारात्यन्ताभावका है। तथा च ब्रह्ममें विकारात्यन्ताभाव सिद्ध हुवा। विकारात्यन्ताभावसे भी अद्वैत व्याघातकी शंका नहीं बन सकती है। क्योंकि अनिर्वचनीयविकारात्यन्ताभावका अनिर्वचनीय विकारसे विरोध है। अनिर्वचनीय भावाभावसे सत्य अद्वैतका व्याघात बने नहीं। अनिर्वचनीय ( मिथ्या ) पदार्थ सत्य अधिष्ठानकी किञ्चिन्मात्र भी क्षति नहीं कर सकता है। अन्यथा वानरकल्पित वह्निसे गुञ्जापुञ्जका दाह होना चाहिये। मृगतृष्णाजलसे मरुभूमि गीली होनी चाहिये। अथवा विकारात्यन्ताभावको अधिष्ठान स्वरूप होनेसे अद्वैतका व्याघात नहीं बन सकता है। और व्यावहारिक विकारका और व्यावहारिक तदभावका विरोध होनेपर भी विकाराभावको अधिष्ठान स्वरूप होनेसे सत्यविकारात्यन्ताभावका और मिथ्या विकारका भी परस्पर विरोध बने नहीं। तथा च जिस रूपसे जिस सम्बन्धसे जो वस्तु जहां भासती है। तिस ही रूपसे तिस ही सम्बन्धसे तिस वस्तुका तहांपर वास्तव अत्यन्ताभाव है यह वेदका सिद्धान्त है। यह सूत्रका तात्पर्य्यार्थ है इति ॥ २७ ॥

**शंका।** प्रधान जगत्का उपादान मत होवे, तथापि ब्रह्म उपादान नहीं बन सकता है; क्योंकि परमाणुवाद अथवा स्वभाववादादिक विद्यमान हैं। परमाणुवादादिके समर्थक श्रुति स्मृति भी प्रसिद्ध हैं ?

**समाधान।** 'ईक्षतेर्नाशब्दम्' इस सूत्रसे लेकर अभीतक प्रधान कारणवादका ही पुनः पुनः आशंका करके सूत्रोंसे खण्डन किया है। क्योंकि प्रधान कारणवादसमर्थक कोई २ लिङ्गाभास उपनिषदोंमें तहां २ आपातसे मन्दमतियोंको भासते हैं। कार्यकारणके अभेदस्वीकारसे, एवं पुरुषमें व्यापकता असंगतादि स्वीकासे भी, वेदान्तवादके समीप यह वाद है। कितनेक देवल प्रभृति धर्मसूत्रकारोंने अपने २ ग्रन्थोंमें इस वादका स्वीकार भी किया है। अतः इसके

प्रतिषेधमें अत्यन्त प्रयत्न आचार्यने किया है। अणुवादादिके प्रतिषेधमें प्रयत्न नहीं किया है। परन्तु अणुवादादिका भी ब्रह्मकारणवादके प्रतिपक्षी होनेसे प्रतिषेध कर्तव्य है। तत्तत् श्रुतियोंमें तत्तत् वाद समर्थक लिङ्गाभास भी कहीं २ मन्द पुरुषोंकी बुद्धियोंमें आपातसे भास सकते हैं। अतः प्रधानमल्लनिवर्हण-न्यायसे सूत्रकार अतिदेश करते हैं:—

## एतेन सर्वे व्याख्याता व्याख्याताः ॥ २८ ॥

अर्थ—१ एतेन, २ सर्वे, ३ व्याख्याताः, ४ व्याख्याताः। इस सूत्रमें चार पद हैं। इस प्रधानकारणवादके खण्डनसे समन्वय विरोधी यावत् अणुकारणवादादिका भी खण्डन व्याख्यात समझ लेना इति। अर्थात् इस प्रधानकारणवाद प्रतिषेधक न्यायकलापसे अन्य सर्व अणुकारणवादादिक भी प्रतिषिद्धत्वेन व्याख्यात जान लेना। क्योंकि 'अशब्दत्वात् वेदविरोधित्वाच्च' इति भाष्यम्। अर्थात् प्रधानकारणवादकी तरह अणुकारणवादादिकोंमें भी वेद प्रमाण नहीं बन सकता है। और ब्रह्मवादके सिवाय अन्य सर्व वाद वेदके विरुद्ध भी हैं।

'न्यग्रोधफलमत आहरेति'(छा० ६।१२)। इत्यादि वाक्य इस सूत्रके विषय हैं।

अर्थ—सजातीय विजातीय स्वगत भेदशून्य दृश्यत्वशून्य सत्से जगत्की उत्पत्ति दिखलाकर पुनः सत्में ही जगत्का लय निरूपण करके मिथ्या प्रपञ्चकी उत्पत्तिलयका आधार सत्य आत्माका 'तत्त्वमसि' इस महावाक्यसे उद्दालक ऋषि अपने पुत्र श्वेतकेतुके प्रति अनेक युक्तियोंसे ४ वार उपदेश किया। तदनन्तर अदृश्य सदात्मासे दृश्य जगत्की उत्पत्ति कैसे बन सकती है? इस श्वेतकेतुकी शंकाको दूर करनेके लिये उद्दालक पिताका "न्यग्रोधफलमत आहरेति" यह वाक्य है। उद्दालक ऋषि बोले—हे पुत्र हे श्वेतकेतो! वटका फल ले आवो इति। फल लाकर पिताको दिखलाकर श्वेतकेतु बोले—हे भगवन्! यह ले आया हूं इति। उद्दालक—इसको भेदन कर (फोड़ो) इति। श्वेतकेतु—हे भगवन्! भेदन कर लिया है इति। उद्दालक—क्या देखते हो? इति। श्वेतकेतु—हे भगवन्! "अण्व्य इवेमे धानाः" सूक्ष्म इन बीजोंको देखता हूं इति। उद्दालक—इनमेंसे किसी एक बीजको भेदन कर इति। श्वेतकेतु—हे भगवन्! भेदन कर लिया है इति। उद्दालक—अब क्या देखते हो? इति। श्वेतकेतु—हे भगवन्! 'न किञ्चन भगव इति'। कुछ नहीं दीखता है इति। उद्दालक—हे सोम्य! जिस सूक्ष्म दुर्लक्ष्य बीजको तुम नहीं देख सकते हो इस ही सूक्ष्म दुर्लक्ष्य अदृश्य बीजसे यह महान् वट वृक्ष पैदा होता है। इसी प्रकार संसार वृक्षका बीज भी दुर्लक्ष्य है अदृश्य है। हे सोम्य! श्रद्धा कर इति। यह जगत्की प्रागवस्थाका दृष्टान्त श्रुत है। यहांपर दृष्टान्तमें 'न किञ्चन' इस शब्दसे दार्ष्टान्तिक शून्यवाद और स्वभाववाद प्रतीत होता है। और 'अणिम्नः' इस सूक्ष्मवाचक शब्दसे और 'अण्व्य इवेमे धानाः' इस वाक्यसे अणुवाद प्रतीत होता है। अत अनेक धर्मोपपत्तिसे अथवा विप्रतिपत्तिसे 'शून्यवाद वैदिक है वा नहीं' 'स्वभाववाद वैदिक है वा नहीं' 'अणुवाद वैदिक है वा नहीं' इत्यादिक संशय होता है।

अथ पूर्वपक्ष। 'अएव्य इवेमे धानाः' 'अणोरणीयान्' इत्यादि श्रुति-निर्देशसे परमाणुवाद वैदिक प्रतीत होता है। और 'पतत्रैर्द्यावाभूमी जनयन्देव एकः' अर्थ—जैसे कुलाल मृत्तिका करके घटको करता है तैसे ही पतनशील द्रव्यों करके 'देव' परमेश्वर स्वर्ग और पृथिवीको पैदा करता है इति। इत्यादि श्रुति भी परमाणुवादकी समर्थक है। तथाच—

जगतः प्रकृतिर्ब्रह्म यदि स्यान्मृन्निदर्शनात्। अण्वादयोऽपि किन्न स्युर्वटधानानिदर्शनात् ॥ अर्थ—मृत्पिण्ड दृष्टान्तसे यदि ब्रह्म जगत्का उपादान माना जाय तो वटधानादृष्टान्तसे परमाणु भी जगत्की प्रकृति क्यों न स्वीकार किये जांय इति। अथवा—'असद्वा इदमग्र आसीत्' 'असदेवेदम्' 'न किञ्चन भगवः' इत्यादि श्रुतिप्रामाण्यसे शून्यवाद स्वीकार करना चाहिये। अथवा 'तन्नामरूपाभ्यामेव व्याक्रियत' इस कर्मकर्तामें लकारसे 'तदात्मानं स्वयमकुरुत' इत्यादि श्रुतिप्रामाण्यसे स्वभाववादका स्वीकार करना उचित है।

अथ सिद्धान्तपक्ष। मृदादयो हि दृष्टान्ताः प्रतिज्ञामनुरुन्धते। धानास्तामुपरुन्धाना भक्तिमार्गं प्रपेदिरे ॥ अर्थ—उपक्रम उपसंहारादि लिङ्ग करके निर्णीत एकविज्ञानसे सर्वविज्ञानकी प्रतिज्ञाके अनुकूल होनेसे मृत्तिकादिक दृष्टान्त मुख्य हैं। और उक्त निर्णीत प्रतिज्ञाके प्रतिकूल होनेसे असद्वादादिका असम्भव है। अतः तत्तद्वाद-समर्थक लिङ्गाभासोंकी तरह उक्त श्रुतिवाक्य और वटधानादि दृष्टान्त गौण हैं इति। 'महतो महीयान्' इत्यादि वाक्यशेषके बलसे 'अणोरणीयान्' इत्यादि वाक्य जगत्-कारण ब्रह्मनिष्ठ दुर्लक्ष्यताके बोधक हैं। 'पतत्र' शब्दकी परमाणुमें रूढ़ि है नहीं, किन्तु पतनशील देहादिका बोधक है। एवं असद्वाद और शून्यवाद भी उपपत्तिहीन होनेसे अप्रामाणिक हैं।

प्रतिज्ञा लक्षणं लक्ष्यमाणे पदसमन्वयः। वैदिकः स च तत्रैव नान्यत्रेत्यत्र साधितम् ॥ अर्थ—इस ग्रन्थके प्रथम सूत्रमें विचारकी प्रतिज्ञा करी है। द्वितीय सूत्रमें जगत्कारणत्वरूप ब्रह्मका लक्षण कहा है। और तृतीय सूत्रमें ब्रह्ममें प्रमाणप्रदर्शन करके चतुर्थ सूत्रमें लक्ष्यमाण स्वतःसिद्ध प्रत्यगभिन्न ब्रह्ममें शास्त्रकासमन्वय कहा है। अवशिष्ट ग्रन्थसे उक्त ब्रह्ममें ही शास्त्रका समन्वय और अन्यत्र समन्वयाभावका प्रतिपादन किया है इति। व्याख्याताः पदका अभ्यास याने 'द्विरुच्चारण' दोवार उच्चारण अध्याय समाप्तिका द्योतक है ॥ २८ ॥

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्यश्रीचिद्घनानन्दगिरिपूज्यपादशिष्यगोविन्दानन्दगिरिविरचितायां सूत्रभाष्यार्थप्रदीपिकायां प्रथमाध्यायस्याव्यक्तादि-संदिग्धपदमात्रसमन्वयाख्यश्चतुर्थः पादः ॥ ४ ॥

॥ इति प्रथमोऽध्यायः समाप्तः ॥

* ॐ तत्सत् *

# खण्डनखण्डखाद्यकी संस्कृत 'शारदा' टीका

सुप्रसिद्ध विद्वच्छिरोमणि परमहंसपरिव्राजकाचार्य श्रीमत् स्वामी शंकरचैतन्य भारती विरचित "खण्डनखण्डखाद्य" की "शारदा" टीका सम्पूर्ण दो भागकी कीमत ७) रु० डाक खर्च अलग। इसकी उपयोगिता पुस्तक देखनेसे विद्वान् स्वयं समझ जायंगे। जल्दी कीजिये! नहीं तो दूसरे संस्करणकी प्रतीक्षा करनी पड़ेगी।

पढ़िये! और सत्संगका अलभ्य लाभ उठाइये!!

# 'विश्वनाथ'

## 'हिन्दी धार्मिक-मासिक पत्र'

जिसमें बड़े-बड़े विद्वान्-विरक्त महात्माओंके, पूज्य-आचार्य मण्डलेश्वरोंके तथा आदरणीय विद्वानोंके धार्मिक लेख रहते हैं। निःस्वार्थ भावसे जनता-जनार्दनमें धार्मिक-एवं आध्यात्मिक भावों की जाग्रति करना ही विश्वनाथका मुख्य उद्देश्य है।

वार्षिक मूल्य
हि० २) गु० २॥)

विश्वनाथ पत्र कार्यालय,
अपारनाथ मठ, ढुण्ढिराज गणेश,
बनारस सिटी।

सिर्फ टाइटिल पेज काशी विश्वनाथ प्रेस, बनारस सिटी में छपा।